मू०—दोहा ॥ जागतश्रीरघुनाथके, बाजेएकहिबार ॥ निगर नगरेनगरके, केशवआठहुद्वार ॥ २५ ॥ मरहट्टाछन्द ॥ दिन दुष्टनिकन्दनश्रीरघुनन्दनआँगनआयेजानि। आईनवनारीसुभगशृँगारीकञ्चनझारीपानि ॥ दाँत्योंनिकरतहैंमननगहतहैं औरिबोरिघनसार । सजिसजिविधिमूकनिप्रतिगं पनिडारत गहतअपार ॥ २६ ॥ दोहा ॥ सन्ध्याकरिरविपाँयपरि, बाहरआयेराम ॥ गणकचिकित्सकआशिपा, बन्धुनकियेप्रणाम ॥ २७ ॥ मरहट्टाछन्द ॥ सुनिशत्रुमित्रकीनृपचरित्रकीरय्यतिरावतबात । सुनियाचकजनकेपशुपक्षिनकेगुणगणअति अवदात ॥ शुभतनमज्जनकरिस्नानदानकरिपूजेपूरणदेव । मिलिमित्रसहोदरबन्धुशुभोदरकीन्हेभोजनभेव ॥ २८ ॥

टी०—निगर कहे मौन विधिको सजिकै प्रतिगंडूषनि कहे प्रति कुल्लनको डारत हैं औ गहतहैं असार अनेक अथवा प्रतिगंडूषनि कहे कुल्लाकुल्ला प्रति अर्थ हरि कुल्ला मूकनि कहे कुल्लाके त्यागनकी विधिको सजिकै डारत हैं त्यागत हैं फेरि और गहत है ॥ २५ ॥ २६ ॥ गणक ( ज्योतिषी ) चिकित्सक ( वैद्य ) ॥ ॥ २७ ॥ मज्जन कहे उबटनादि सहोदर ( भरतादि ) बंधु जातिजन ( बिरादरी ) इति शुभोदर कहे नीकी विधि उदरपूर्ति करिकै अथवा शुभोदर बडे भोजन कर्त्ता ॥ २८ ॥

मू०—दण्डक ॥ निपटनवीनरोगहीनबहुक्षीरलीनवक्षपीनतनतापदानसोंहरतुहैं। ताँबेमढीपीठिलागेरूपकेखुरनडीठिडीठि स्वर्णशृंगमनआनंदभरतुहैं ॥ काँसेकीदोहनीश्यामपाटकीललितनोइघटनसोंपूजिपूजिपाँयनिपरतुहैं ॥ शोभनसनौढ़ियनरामचन्द्रदिनप्रति गोशतसहस्रदैकभोजनकरतुहैं ॥ २९ ॥ तोटकछन्द ॥ तहँभोजनश्रीरघुनाथकरैं । षट्रीतिमिठाइनचित्तहरैं ॥ पुनिखीरसोंचौविधिभातबन्यो । तकितीनिप्रकार-

निशोभसन्यो ॥ ३० ॥ षट्भांतिपहीतिबनाइसची । पुनि पांचसोव्यंजनरीतिरची ॥ बिधिपांचसोरोटिनमांगतहैं । विधि पाँचबराअनुरागतहैं ॥ ३१ ॥

टी०-॥ २९ ॥ चौविधिको अन्वय दूनौं ओर है अर्थ चारिविधिकी खीर बनीहै औ चारि विधिको भात बन्यो है ॥ ३० ॥ सची कहे सञ्चित कर्यौ अर्थ एकत्र कर्यौ ॥ ३१ ॥

मू०-विधिपांचअथानबनाइकियो । पुनिद्वैविधिक्षीरसों-मांगिलियो ॥ पुनिझारिसोद्वैविधिस्वादघने । विधिदोइपछ्छा-वरिसातपने ॥ ३२ ॥ दोहा ॥ पांचभांतिज्योनारसब, षट्-रसरुचिरप्रकास ॥ भोजनकरिरघुनाथजू, बोलेकेशवदास ॥ ॥ ३३ ॥ हरिलीलाछन्द ॥ बैठेबिशुद्धगृहअग्रजअग्रजाइ । देखीबसन्तऋतुसुन्दरमोददाइ ॥ बौरेरसालकुलकोमलकेलि-काल । मानोंअनंगध्वजराजतश्रीबिशाल ॥ ३४ ॥

टी०-अथान ( अचार ) झारि आम्रके चूर्णमें जीरछंकादिडारि जलमें घोरि बनाति है पश्चिममों प्रसिद्ध है पछ्यावरि पकवानको भेदहै या सब प्रकार भोजन-के मिलाइ छप्पन होत हैं ॥ ३२ ॥ शर्करादि ( मधुर ) ॥ १ ॥ अम्रादि ( अम्ल ) २ करैला आदि ( तिक्त ) ३ मरिचादि ( कटु ) ४ लवणादि (लवण) ५ हर्रादि ( कषाय ) ६ ये जे षट् छः रस हैं तिनकी है रुचिर प्रकाश जामें ऐसी जो चोष्य ( आम्रादि ) १ पेय ( दुग्धादि ) २ भोज्य ( भक्तादि ) ३ लेह्य ( अवलेहादि ) ४ चर्व्य ( पिस्ता बादामादि ) ५ पांच भांतिकी जेवनार है ताको भोजन करिकै रामचन्द्र बोले भोजनसमयमें बोल्यो न चाहिये यह धर्म शास्त्रोक्त है ॥ ३३ ॥ रामचन्द्रजू भोजन करिकै गृह अग्रज कहे गृहमें अग्रज श्रेष्ठ जो गृह ( घर ) है ताके अग्रभागमें बसंत बहार देखिबेको जाइकै बैठत भये कोमल कहे सुगंधयुक्त रसाल ( आम्र ) वृक्ष बौरे हैं सो मानों यह केलिको काल कहे समय है या प्रसिद्ध करिबेके लिये मानों अनंग जो काम है ताके बिशाल ध्वजा राजत हैं जा कछू वस्तु प्रसिद्ध करिबो होत है ता लिये सब ध्वजा बांधत हैं प्रसिद्ध है ॥ ३४ ॥

मू०-दोहा ॥ जागतश्रीरघुनाथके, बाजेएकहिबार ॥ निगर नगारेनगरके, केशवआठहुद्वार ॥ २५ ॥ मरहट्टाछन्द ॥ दिन दुष्टनिकन्दनश्रीरघुनन्दनआँगनआयेजानि। आईनवनारीसुभगशृँगारीकञ्चनझारीपानि ॥ दाँत्योंनिकरतहैंमननगहतहैं औरिबोरिघनसार । सजिसजिविधिमूकनिप्रतिगं पनिडारत गहतअपार ॥ २६ ॥ दोहा ॥ सन्ध्याकरिरविपाँयपरि, बाहरआयेराम ॥ गणकचिकित्सकआशिषा, बन्धुनकियेप्रणाम ॥ २७ ॥ मरहट्टाछन्द ॥ सुनिशत्रुमित्रकीनृपचरित्रकीरय्यतिरावतबात । सुनियाचकजनकेपशुपक्षिनकेगुणगणअति अवदात ॥ शुभतनमज्जनकरिस्नानदानकरिपूजेपूरणदेव । मिलिमित्रसहोदरबन्धुशुभोदरकीन्हेभोजनभेव ॥ २८ ॥

टी०-निगर कहे मौन विधिको सजिकै प्रतिगंडूषनि कहे प्रति कुल्लनको डारत हैं औ गहतहैं असार अनेक अथवा प्रतिगंडूषनि कहे कुल्लाकुल्ला प्रति अर्थ हरि कुल्ला मूकनि कहे कुल्लाके त्यागनकी विधिको सजिकै डारत हैं त्यागत हैं फेरि और गहत है ॥ २५ ॥ २६ ॥ गणक ( ज्योतिषी ) चिकित्सक ( वैद्य ) ॥ ॥ २७ ॥ मज्जन कहे उबटनादि सहोदर ( भरतादि ) बंधु जातिजन ( बिरादरी ) इति शुभोदर कहे नीकी विधि उदरपूर्ति करिकै अथवा शुभोदर बडे भोजन कर्त्ता ॥ २८ ॥

मू०-दण्डक ॥ निपटनवीनरोगहीनबहुक्षीरलीनवक्षपीनतनतापदानसोंहरतुहैं। ताँबेमढीपीठिलागेरूपकेखुरनडीठिडीठि स्वर्णशृंगमनआनंदभरतुहैं ॥ काँसेकीदोहनीश्यामपाटकीललितनोइघटनसोंपूजिपूजिपांयनिपरतुहैं ॥ शोभनसनौढ़ियनरामचन्द्रदिनप्रति गोशतसहस्रदैकभोजनकरतुहैं ॥ २९ ॥ तोटकछन्द ॥ तहँभोजनश्रीरघुनाथकरैं । षट्रीतिमिठाइनचित्तहरैं ॥ पुनिखीरसोंचौविधिभातबन्यो । तकितीनिप्रकार-

निशोभसन्यो ॥ ३० ॥ षट्भांतिपहीतिबनाइसची । पुनि पांचसोव्यंजनरीतिरची ॥ बिधिपांचसोरोटिनमांगतहैं । विधि पाँचबराअनुरागतहैं ॥ ३१ ॥

टी०—॥ २९ ॥ चौविधिको अन्वय दूनौं ओर है अर्थ चारिविधिकी खीर वनीहै औ चारि विधिको भात वन्यो है ॥ ३० ॥ सची कहे सञ्चित करचौ अर्थ एकत्र करचौ ॥ ३१ ॥

मू०—विधिपांचअथानबनाइकियो । पुनिद्वैविधिक्षीरसों-मांगिलियो ॥ पुनिझारिसोद्वैविधिस्वादघने । विधिदोइपछ्छा-वरिसातपने ॥ ३२ ॥ दोहा ॥ पांचभांतिज्योनारसब, षट्-रसरुचिरप्रकास ॥ भोजनकरिरघुनाथजू, बोलेकेशवदास ॥ ॥ ३३ ॥ हरिलीलाछन्द ॥ बैठेबिशुद्धगृहअग्रजअग्रजाइ । देखीबसन्तऋतुसुन्दरमोददाइ ॥ बौरेरसालकुलकोमलकेलि-काल । मानोंअनंगध्वजराजतश्रीबिशाल ॥ ३४ ॥

टी०—अथान ( अचार ) झारि आम्रके चूर्णमें जीरछंकादिडारि जलमें घोरि बनाति है पश्चिममें प्रसिद्ध है पछ्यावरि पकवानको भेदहै या सब प्रकार भोजन-के मिलाइ छप्पन होत हैं ॥ ३२ ॥ शर्करादि ( मधुर ) ॥ १ ॥ अम्लादि ( अम्ल ) २ करैला आदि ( तिक्त ) ३ मरिचादि ( कटु ) ४ लवणादि (लवण) ५ हर्रादि ( कषाय ) ६ ये जे षट् छः रस हैं तिनकी है रुचिर प्रकाश जामें ऐसी जो चोष्य ( आम्रादि ) १ पेय ( दुग्धादि ) २ भोज्य ( भक्तादि ) ३ लेह्य ( अवलेहादि ) ४ चर्व्य ( पिस्ता बादामादि ) ५ पांच भांतिकी जेवनार है ताको भोजन करिकै रामचन्द्र बोले भोजनसमयमें बोल्यो न चाहिये यह धर्म शास्त्रोक्त है ॥ ३३ ॥ रामचन्द्रजू भोजन करिकै गृह अग्रज कहे गृहमें अग्रज श्रेष्ठ जो गृह ( घर ) है ताके अग्रभागमें बसंत बहार देखिबेको जाइकै बैठत भये कोमल कहे सुगंधयुक्त रसाल ( आम्र ) वृक्ष बौरे हैं सो मानों यह केलिको काल कहे समय है या प्रसिद्ध करिबेके लिये मानों अनंग जो काम है ताके बिशाल ध्वजा राजत हैं जो कछू वस्तु प्रसिद्ध करिबो होत है ता लिये सब ध्वजा बांधत हैं प्रसिद्ध है ॥ ३४ ॥

मू०–फूलीलवंगलवलोलतिकाविलोल। भूलेजहांभ्रमरवि-
भ्रममत्तडोल॥ बोलैंसुहंसशुककोकिलकेकिराज। मानोंवस-
न्तभटबोलतयुद्धकाज॥ ३५ ॥ सोहैपरागचहुँभागउडैसुग-
न्ध। जातेविदेशविरहीजनहोतअन्ध॥ पालासगाछविनपत्र
विराजमान। मानोंवसन्तदियकामहिंअग्निवान॥ ३६ ॥
सवैया॥ फूलेपलासविलासथलीबहुकेशवदासप्रकाशनथोरे।
शेषअशेषमुखानलकीजनुज्वालविशालचलीदिविओरे॥ किंशु-
कश्रीशुकतुंडनकीरुचिराचेरसातलमोंचितचोरे। चोंखनचापि-
चहूँदिशिडोलतचारुचकोरअँगारनभोरे॥ ३७ ॥ मौक्तिकदा-
मछन्द॥ जरैंविरहीजनजोवतगात। उवरैउरशीतलसेजलजात
किधौंमनमीननकोरघुनाथ। पसारिदियोजनुमन्मथहाथ॥ ३८ ॥

टी०–लवली हरफारयोरी पुष्प रस पानसों मत्त जे भ्रमर हैं ते विभ्रममें भूले डोल कहे डोलत हैं ॥ ३५ ॥ ३६ विलास स्थलिनमें बहुत पलाश फूले हैं रसातल भूतल दिवि आकाश किंशुक कहे पलाश अर्थ पलाशपुष्प ॥ ३७ ॥ सीताजूकी उक्ति रामचन्द्र प्रति है उवरे हैं कहे हृदय अर्थ सिफाकंद जिनके ऐसे जे शीतलसे कहे शीतल जलजात कमल हैं तिनको देखत विरही जननके गात जरत हैं सो हे रघुनाथ! मनमीननके गहिवेके अर्थ मानो मन्मथ (काम) हाथ पसारि दियो है अर्थ जाको जन कमलनमें जात हैं ताको गहि राखत हैं मन्मथ हाथ सम कहि कमलनकी अति सुन्दरता जनायो छंद उपजाति है ॥ ३८ ॥

मू०–जितेनरनागरलोगबिचारि। सबैबरनैंरघुनाथनि-
हारि॥ किधौंपरमानँदकोयहमूल। विलोकतहीसोहरैसबशूल॥
॥ ३९ ॥ किधौंबनजीवनकोमधुमास। रचेजगलोचनभौंर
विलास॥ किधौंमधुकोसुखदेतअनंग। धरेउमनमीननिकारण
अंग॥ ४० ॥ किधौंरतिकीरतिबेलिनिकुंज। बसैगुणपक्षिनको
जहँपुंज॥ किधौंसरसीरुहऊपरहंस। किधौंउदयाचलऊपरहंस

॥४१॥ दोहा ॥ प्राचीदिशिताहीसमय, प्रगटभयोनिशिनाथ ॥ वर्णतताहिविलोकिकै, सीतासीतानाथ ॥ ४२ ॥

टी०—नागर लोग कहे नगर श्रेष्ठ जो नर हैं ते रामचन्द्रको बैठे देखि परस्पर वर्णत हैं मूलके भक्षणसों शूल दूरि होत है औ रामरूपी जो आनन्दमूल है ताके देखतही शूल दूरि होत है॥३९॥कि वनरूपी जे जीव प्राणी हैं तिनको मधुमास ( चैत्रमास ) है जैसे चैत्र बनको फलावनको फुलावत है तैसे रामचन्द्र जगत्के प्राणिनको प्रफुल्लित करत हैं औ मधुमासमें भ्रमर अनुरागत हैं इहां जगके लोचन भ्रमरके विलाससों रचे कहे अनुरागे हैं औ कि रामचन्द्र नहीं हैं अनंग ( काम ) हैं वनमें विराजमान जो मधु ( वसंत ) ताको दरश दैके सुख देत हैं कैसो है अनंग सबके मनरूपी जे ( मीन-मत्स्य ) हैं तिनके कारण कहे गहिवेके अर्थ अंगनको धारण करचो है देखतहीं रामचन्द्र सबके मनको गहि राखतहैं तासों जानो ॥ ॥ ४० ॥ रति प्रीति औ कीर्ति यशरूपी जो वेलि हैं तिनको निकुंजहैं कुंजमें पक्षी वसत हैं रामचन्द्रमें गुणरूपी जे पक्षी हैं तिनके पुञ्ज ( समूह ) वसत हैं ॥ "निकुञ्जकुञ्जौवाक्लीविलतादिपिहितोदरे इत्यमरः ॥" सरसीरुह औ उदयाचल सम गृह है हंस ( पक्षी ) औ हंस ( सूर्य्य ) सम रामचन्द्रहैं ॥४१॥ प्राची ( पूर्व ) ॥४२॥

मू०—हरिणीछंद ॥ फूलनकीशुभगेंदनई । सूंघिसचीजनुडारिदई ॥ दर्पणसोशशिश्रीरतिको । आसनकाममहीपतिको ॥ ॥४३॥ मोतिनकोश्रुतिभूषणभनो । भूलिगईरविकीतियमनो ॥ अंगदकोपितुसोसुनिये । सोहततारहिंसंगलिये ॥ भूपमनोभवछत्रधरेउ । लोकवियोगिनकोबिडरेउ ॥ ४४ ॥ देवनदीजल रामकह्यो । मानहुफूलिसरोजरह्यो ॥ फेनकिधौंनभसिंधुलसै । देवनदीजलहंसवसै ॥ ४५ ॥ दोहा ॥ चारुचंद्रिकासिंधुमें, शीतलस्वच्छसतेज ॥ मनोशेषमयशोभिजै, हरिणाविछितसेज ॥ ४६ ॥

टी०—शशि जो चन्द्र है सो श्रीरति जो कामकी स्त्री है ताको दर्पणसो है ॥ ४३ ॥ तारा ( नक्षत्र ) औ बालिकी स्त्री मनोभव ( काम ) वियोगी स्त्री पति

परस्पर वियोगी औ विरोधी छंद उपजाति है ॥ ४८ ॥ या प्रकार सीताको वर्णन सुनिकै रामचन्द्र कह्यो नभसिंधु ( आकाश गंगा ) ॥ ४९ ॥ हरिणाधिष्ठितहै तासों चारु चन्द्रिकारूपी जो सिंधु कहे क्षीरसिंधुहै तामें शीतल औ स्वच्छ मलरहित सतेज कहे कान्तियुक्त मानो शेषमय कहे शेषस्वरूप सेज है शेषमयसेज-हरि ( विष्णु ) करसन्ते अधिष्ठित युक्तहै हरि वा तृतीयांत पदहै चन्द्रमा हरिण करिकै अधिष्ठितहै मृग अंकमें प्रसिद्ध है ॥ ४६ ॥

मू०-दण्डक ॥ केशोदासहैउदासकमलाकरसोकरशोषक प्रदोषतापतमोगुणतारिये। अमृतअशेषकेविशेषभाववरषतकोकनदमोदचण्डखण्डनविचारिये ॥ परमपुरुषपदविमुखपरुषरुखसुमुखसुखदविदुषनउरधारिये । हरिहैरीहियेमेंनहरिणहरिणनैनीचन्द्रमानचन्द्रमुखीनारदनिहारिये ॥ ४७ ॥

टी०-सीतासों रामचन्द्र कहत हैं कि, हे हरिणनयनी ! यह चन्द्रमा नहीं है नारद हैं औ याके हियमें यह हरिण नहीं है हरि ( विष्णु ) हैं सो श्लेषसों कहत हैं कैसा है चन्द्रमा कमलनको जो अकार समूह है तासों उदास हैं कर ( किरण ) जाके चन्द्रकिरण स्पर्शसों कमल संकुचित होत हैं औ प्रदोष जो रजनीमुख है औ ताप जो उष्ण है औ तमोगुण जो अन्धकार है तिनको शोषक ( दूरि करनहार ) है यह तारिये कहे जानियत है पूर्णिमाको चन्द्र जब उदित भयो तब रात्रिको प्रवेश होत है रजनीमुख काल व्यतीत होत है तासों शोषक कह्यो ॥ "प्रदोषोरजनीमुखमित्यमरः" ॥ औ अशेष कहे पूर्ण जो अमृत है ताके जे भाव कहे विभूति हैं वृद्धि इति ॥ ताको विशेषसो वर्षत है अमृतकी बडी वर्षा करत है इत्यर्थः ॥ औ कोक जे चक्रवाक हैं तिनको जो नद ( शब्द ) है ताको जो मोद है अर्थ परस्पर स्त्री पुरुष संभाषणानन्द है ताको चण्ड कहे उग्र अर्थ नीकी विधि खंडन कहे खंडन कर्त्ता है अर्थ चक्रवाकनको वियोगी करि परस्पर स्त्रीपुरुष संभाषणानन्दको दूरि करत हैं अथवा प्रथम कमलाकर पद कह्यो है तहां श्वेतादि कमल जानो इहां कोकनद कहे अरुण कमलको जो मोद है ताको चण्डखण्डन है ॥ "रक्तोत्पलं कोकनदम्-इत्यमरः" ॥ औ परम पुरुष जो पति है ताके पदसों जे स्त्री विमुख हैं अर्थ मान किये हैं तिन्हें परुष रुख कहे कठोर रुख है अर्थ ताप कर्त्ता है औ जे लोगन पतिसों सुमुख हैं

तिनको सुखद है औ विदुष जे प्रवीण लोग हैं तिन करिकै उरमें धारियत है प्रवीणके सदा चन्द्रोदयकी इच्छा रहति है चौरादिक चंद्रोदय नहीं चाहत इति भावार्थः॥ नारद कैसेहैं कि कमला जो लक्ष्मीहैं अर्थ द्रव्य ताके आकर (समूह) सों उदासहैं कर (हाथ) जाको अर्थ बहुतहू द्रव्य कोऊ देइ ताको ग्रहण नहीं करत अल्पकी का कथाहै इतिभावार्थः ॥ औ प्रकर्ष जे दोषहैं गोवधादि औ ताप जे दैहिक, दैविक, भौतिक त्रैतापहैं औ तमोगुणके शोषक दूरि कर्त्ता हैं तमोगुणके शोषक कहि या जनायो कि सदा सत्त्वगुणयुक्त रहत हैं औ अमृत कहे नाहींहै मृत्यु जिनकी अशेष कहे पूर्ण ऐसे जे विष्णुहैं तिनके जे भाव कहे अनेक लीलाहैं तिनको विशेषसों वर्षतहैं अर्थ भगवानकी अनेकलीला विशेषसों गान करतहैं अथवा भाव कहे अभिप्राय ताको वरषतहैं कहतहैं अर्थ भूत, भविष्य वर्त्तमान तीनों कालमें जो ईश्वरके अभिप्रायके कृत्यहैं ताहि जानतहैं सो सब-सों कहतहैं त्रिकालज्ञ हैं इत्यर्थः ॥ "भावोभिप्रायवस्तुनोस्वभावजन्मसत्तात्मक्रि-यालीलाविभूतिषु-इत्यभिधानचिन्तामणिः" ॥ औ कोक जो शास्त्र विशेषहै ताको जो नद (शब्द) है वचन इति ताको जो मोद (आनंद) है ताके खंडन कहे खंडन कर्त्ता हैं अर्थ कोकशास्त्रमें अनेक काम वार्त्ता हैं तिनको निंदत हैं औ परम पुरुष जे भगवानहैं तिनके पदसों जे प्राणी विमुख हैं अर्थ विष्णुकी भक्ति नहीं करत तिन्हें परुपरुख (कठोररुख) हैं औ जे सुमुख हैं अर्थ विष्णुभक्तहैं तिन्हें सुखद हैं औ विदुष जे पण्डितहैं तिन करिकै जिनको उरमें धारियतहैं अथवा विशेषसों दुःख नहीं जिन करिकै उरमें धारियत अर्थ सदा आनंद युक्त रहैं ॥ ४७ ॥

मू०—दोहा ॥ आईजानिवसंतऋतु, बनहिंविलोकतराम ॥
धरणिधसेसीतासहित, रतिसमेतजनुकाम ॥ ४८ ॥

इति श्रीसकललोकलोचनचकोरचिन्तामणिश्रीरामचन्द्रचन्द्रिकायामिंद्रजि-
द्विरचितायां वसंतदर्शनं नामत्रिंशः प्रकाशः ॥ ३० ॥

टी०—बनको देखत वसंत ऋतु आई जानिकै वनविहार करिबो मनमें निश्चय करि सीता सहित गृह अग्रसों धरणिको धर्म कहे उनंग ॥ ४८ ॥

इति श्रीमज्जगज्जननीजनकजानकीजानकीजानिप्रसादाय जनजानकीप्रसादनिर्मितायां
रामभक्तिप्रकाशिकायां त्रिंश प्रकाश ॥ ३० ॥

मू०-दोहा ॥ इकतीसयेंप्रकाशमें, रघुवरवागपयान ॥ शुकमुखसियदासीनको, वर्णनविविधविधान ॥ १ ॥ ब्रह्मारूपक छंद ॥ भोरहोतहीगयोसोराजलोकमध्यवाग। वाजिआनियोसो एकइंगितज्ञसानुराग ॥ शुभ्रशुद्धचारिहूनअंशुरेणुकेउदार । सीखिसीखिलेतहैंतेचित्तचंचलाप्रकार॥२॥ तोमरछंद ॥ चढ़िवाजिऊपरराम । वनकोचलेतजिधाम ॥ चढ़िचित्तऊपरकाम ।जनुमित्रकोसुनिनाम ॥ ३ ॥ मगमेंविलम्बनकीन ॥वनराजमध्यप्रवीन । सबभूपरूपदुराइ ॥ युवतीविलोकीजाइ ॥ ४ ॥

टी०-॥ १ ॥ वनविहारके अर्थ भोर होतही राजलोक कहे रनिवास प्रथम वागके मध्य गयो फेरि इंगितज्ञ कहे सवारकी चेष्टाको जाननहार अर्थ जेहे सवारको मन देखे ताही विधि ताड़न विनाहीं गमन कर्त्ता, सानुराग कहे अपने अनुराग प्रेम सहित अर्थ जाके ऊपर अपनो वड़ो प्रेम है ऐसो वाजि रामचन्द्र आनियो कहे मँगायो अथवा वन जाइवेके अनुराग सहित जे रामचन्द्र हैं तिन इंगितज्ञ वाजि आनियो अथवा इंगितको जाननहार जो कोऊ अनुचर है सो रामचन्द्रको वाजिपर चढिकै वाग जाइवेको इंगित जानिकै सानुराग कहे प्रेम सहित वाजि आनियो ( लायो ) कैसो है वाजि जाके शुभ्र कहे सुंदर शुद्ध कहे निर्दोष चारिहू चरणमें इति शेषः ॥ रेणु जो धूरि है ताके अंश कहे कण चलतमें लगि गये हैं ते मानों उदार कहे चतुरचित्त हैं चरणनमें लगिकै चंचला प्रकार कहे चंचलताको प्रकार सीखिलेत हैं जिनके चरणनमें चित्तहूसों अधिक चंचलताहै इति भावार्थः ॥ २ ॥ वनमें आयो मित्र जो वसंत है ताको नाम सुनिकै मानों चित्त पर चढ़िकै धाम छोड़ि कामबनको चल्यो है इत्यर्थः ॥ चित्तसम चंचल वाजि है कामसम सुंदर राम हैं ॥ ३ ॥ भूपरूप छत्र चामरादिको दुराइ छिपे छिपे युवतिनको विलोक्यो जाइ ॥ ४ ॥

मू०-स्वागताछंद ॥ रामसंगशुकएकप्रवीनो । सीयदासिगुणवर्णनकीनो ॥ केशपाशशुभश्यामसनेही । दासहोतप्रभुजीवविदेही ॥ ५ ॥ भाँतिभाँतिकबरीशुभदेषी । रूपभूपतरवारिविशेषी ॥ पीयप्रेमप्रणरासनहारी । दीहदुष्टछलखंडनकारी ॥ ६ ॥

किधौंशृँगारसरितसुखकारि । वंचकतानिबहावनिहारि ॥
कंचनपत्रपांतिसोपान । मनौंशृँगारलोकक्केजान ॥ ७ ॥

टी०–स्नेही स्नेह तैलयुक्त प्रभु रामचन्द्रको संबोधनहै विदेही कहे ज्ञानी जे जनकादिसम जन देह धरेहैं अथवा जिनको देखि जीव उदास होतहैं औ विदेही होतहैं अर्थ देहकी सुधि भूलि जाति हैं ॥५॥ कवरी (वेणी) "कवरी केशविन्याशशांकयोरिति हेमचन्द्रः" ॥ अनेक दासी हैं तासों भाँति भाँति पद कह्यो काहू दासीकी वेणी और विधिहै काहूकी और विधिहै कैसीहै कवरी रूप कहे सौंदर्य्यरूपी जो भूप राजाहै ताकी विशेष निश्चय तरवारिहै कैसी हैं तरवारि पीय जो स्वामी रूप है ताके प्रेमकी राखनहारी है अर्थ अति प्रेमसों सौंदर्य्य जिनको एकहु क्षण त्याग नहीं करत औ सबके मनको वश्य करिबो यह जो रूप भूपको प्रण है ताहूकी राखनहारी है सबके मनको वश्य कराति औ द्रोह (दुष्ट) सम जो छल है ताकी खंडनकारी है अर्थ जैसे तरवारि दुष्ट जे विरोधी हैं तिन्हैं खंडन करि प्रजानको राजाके वश्य करि प्रण राखती है तैसे छलको खंडन करि सबके मनको रूपके वश्य करि प्रण राखती है ॥ ६ ॥ और नदी वृक्षादि बहावति है तैसे यह चंचलता छलताकी बहावनहारीहै कंचनपत्र जे वेणीपानहैं तिनकी पांतिहै सो मानों शृंगारलोकके जान कहे जाइवेको सोपान कहे सीढीहै शृंगाररसके लोकसम केशपाशयुक्त शीशहैं ॥ ७ ॥

मू०–शीशफूलअरुबेंदालसै । भागसोहागमनोंशिरबसै॥पाटिनचमकचितचौंधिनी । मानोंदमकतिघनदामिनी॥८॥सेंदुरमाँगभरीअतिभली । तिनपरमोतिनकीअवली॥ गंगगिरातनसोंतनजोरि। निकसीजनुयमुनाजलफोरि ॥ ९ ॥ शीशफूलशुभजरयोजराय।माँगफूलशोभैशुभभाय॥ वेणीफूलनकीबरमाल । भालभलेबेंदायुतलाल । तमनगरीपरतेजनिधान। बैठेमनोंबारहोंभान ॥ १० ॥ भृकुटिकुटिलबहुभायनभरी । भाललालद्युतिदीसतिखरी ॥ मृगमदतिलकरेखयुगबनी । तिनकी

शोभाशोभतिघनी । जनुयमुनाखेलति शुभगाथ । परसनपित-
हिपसारचोहाथ ॥ ११ ॥

टी०-चंदा भालमें रहत है सो भाग कहे भाग्यसम है शीशफूल सोहाग सम है इहां स्थानमें वसिबेकी उत्प्रेक्षा है तासों क्रमहीन दूषण नहीं है ॥ ८ ॥ ॥ ९ ॥ तमनगरीसम शीशके वार हैं बारहों भानु सम शीशफूलादि हैं इहां संख्या करि उत्प्रेक्षा है ॥ १० ॥ यमुना सम भ्रुकुटी हैं हाथ सम कस्तूरीके तिलककी द्वै ऊर्द्धरेखा हैं पिता जे सूर्यहैं तिनके सम भाल लाल है भ्रुकुटिनको बहु भावन भरी कह्योहै तासों यमुनाको खेलत कह्यो ॥ ११ ॥

सू०-पंकजवाटिकाछंद ॥ लोचनमनहुँमनोभवयन्त्रनि ।
भ्रुजुगउपरमनोहरसंत्रनि॥सुन्दरसुखदसोअंजनअंजित।बाणम-
दनमिपसोंजनुरंजित ॥ १२ ॥ चौपाई ॥ सुखदनासिकाजगमो-
हियो । मुक्ताफलनियुक्तसोहियो ॥ आनँदलतिकामनहुँसफूल।
सूधितजतशशिसकलकुशूल ॥ १३ ॥ पद्धटिकाछन्द ॥ जनु
भालतिलकरविव्रतहिलीन।नृपरूपअकाशहिदीपदीन ॥ ताटंक
जटितमणिश्रुतिबसंत । रविएकचक्ररथसेलसंत॥ अतिझुलमु-
लीनसहझलकलीन । फहरातपताकाजनुनवीन ॥ १४ ॥

टी०-॥ १२ ॥ मुक्ताफलनयुक्त अर्थ मुक्ताफलसहित नासिका भूषण युक्त फल सहित आनंद लतिका कोकै मानों शशि जो चंद्र हैं सो सब शूल जो दुःख है ताको दूरि करत हैं आनंदलतिका सम नासिका भूषण है फूलसम मोती है शशि सम मुखहै ॥ १३ ॥ भालमें तिलक कहे टीका मणिजटित ऊर्ध्वपुंड्र होतहै सो जानों रूप कहे सौंदर्यरूपी जो नृपराज है सो रविके व्रतनें लीन ह्वै कै रविके अर्थ आकाशको दीप दीन्हों है जे प्रथम शीशफूलादि कह्यो है तेई रवि हैं केश युक्त शीश आकाश है औ मणिजटित ताटंक कहे ढार श्रुतिमें ( श्रवणमें ) लस तहैं ते मानों रविके एक चक्र कहे एक पहियाके रथसे हैं रविको रथ एकही पहियाको है औ झुलमुली जे पात नामा कर्णभूषणहैं तिनकी झुलक ( शोभा ) सह कहे साथ अर्थ ताटंकनके साथ लीनहै युक्तहै मानों ताही एक चक्ररथकी

पताकाहैं अथवा रूपानूप जो है सो रविको दीप दीन्हों है औ या प्रकारके पताकासों युक्त एक चक्र रथहू दीन्हों समर्पण करयौहै इत्यर्थः ॥ १४ ॥

मू०—अतितरुणअरुणाद्विजद्युतिलसंति । निजदाडिमबीजनकोहसंति ॥ संध्याहिउपासतभूमिदेव । जनुवाकदेवकीकरतसेव शुभतिनकेसुखमुखकेविलास । भयोउपवनमलयानिलविलास । ॥ १५ ॥ चौपाई ॥ मृदुमुसुकानिलतामनहरैं । बोलतबोलफूलसेझरैं ॥ तिनकीवाणीसुनुमनहारी । बाणीबीणाधरेउउतारी १६ ॥ लटकैंअलिकअलकचीकनी । सूक्षमअमलचिलकसोंसनी ॥ नकमोतीदीपकद्युतिजानि । पाठीरजनीहीउनमानि ॥ १७ ॥

टी०—तरुण कहे नवीन द्विजदंत मानों भूमिदेव ब्राह्मणहैं ते मुखमें वास किये वाग्देवी जो सरस्वतीहै ताकी सेवा करतहैं ते ब्राह्मण संध्या समयमें संध्याकी उपासना करतहैं इहां दांतनकी औ ब्राह्मणनकी द्विज शब्दसों साम्य है संध्यासम दांतनकी अरुणद्युतिहै दांतन पक्ष वाग्देवी ( जिह्वा ) जानौ ॥ १५ ॥ ताही मुसकानि लताके फूलेसे जानौ ॥ १६ ॥ द्वैछंदको अन्वय एकहै अलिक ( लिलार ) दशा ( वाती ) मानों रविसींक पसारिकै ज्योति बढावतहै रविपदको संबंध याहूसे है कवि जे शुक्रहैं तिनके हित कहे चढाई लेबेके अर्थ इत्यर्थः ॥ शुक्रसम नाकमोती हैं रविसम शीशफूल हैं ॥ १७ ॥

मू०—ज्योतिबढ़ावतदशाउतारि । मानहुँश्यामलसींकपसारि ॥ जनुकविहितरविरथतेछोरि । श्यामपाटकीबांधीडोरि ॥ १८ ॥ रूपअनूपरुचिररसभीनि । पातुरनैननकीपुतरीनि ॥ नेहनचारतहितरतिनाथ । मरकतलकुटलियेजनुहाथ ॥ १९ ॥ दोहा । गगनचन्द्रतेअतिबडो, तियमुखचन्द्रविचार । दईविरंचिविचारिचित, कलाचौगुनीवारु ॥ २० ॥

टी०—॥ १८ ॥ तारी अलकमें दूसरी ( उत्प्रेक्षा ) करति है पुतरिनको जो अनूप रूप है ता मति जो रुचिर रस कहे प्रेम है तामें भीनि कहे भीनिके अर्थ

वश्य ह्वैके पातुर कहे वेश्या अर्थ कामकी वेश्यारूपी जे नयनकी पुतरी हैं तिनको रतिनाथ जो काम है ताके हितसों आनों मर्कत कहे श्यामलकुट हाथमें लैके स्नेह नचावत है शिक्षक लकुटके तालमें वेश्याको नृत्य सिखावत हैं यह प्रसिद्ध है अथवा कहूं भीनी पाठ है तौ अनूप रूप कहे आन सुंदर औ रुचिर जो रस प्रेमहै तामें भीनी कहे युक्त पातुररूपी जे नयनकी पुतरीहैं तिनको रतिनाथके हितसों नेह नचावतहैं इत्यर्थः ॥ १९ ॥ चन्द्रमामें सोरह कलाहैं मुखमें चौंसठिहैं चौंसठि कला प्रसिद्धहै ॥ २० ॥

मू०—दंडक ॥ दीन्होईशदंडबलदलबलद्विजबलतपबलप्र-बलसमेतिकुलबलकी । केशवपरमहंसबलबहुकोशबलकहाक हौवढीपैबड़ाईदुर्गजलकी । विधिबलचंद्रबलश्रीकोबलश्रीशब-लकरतहैंमित्रबलरक्षापलपलकी । मित्रबलहीनजानिअबला-मुखनिबलनीकेहीछड़ाइलईकमलाकमलकी ॥ २१ ॥ दोहा ॥ रमनीमुखमंडलनिरखि, राकारमणलजाइ ॥ जलदजलधिसि-वसूरमैं,राखतबदनदुराइ ॥ २२ ॥

टी०—ईश जे ईश्वर हैं तिन दण्ड जो नाल है ताको बल दीन है औ श्लेषसों परिघादि दण्ड आयुध जानों दलपत्र औ चमूद्विज चक्रवाकादि पक्षी अथवा दंत इहां दंत पदते बीज जानों औ ब्राह्मण जलशायित्वादि तप जानों, कुल कहे ज्ञाति समूह परम हंस (पक्षी) औ तपस्वी विशेष कोश कहे सिफाकन्द औ खजाना औ दुर्ग ( कोट ) रूपी जो लता है ताके बलकी कहा बड़ाई कहौं इत्यर्थः ॥ विधि ( ब्रह्मा ) को आसन है ता संबंधसों विधि बल जानों जलज ( चन्द्र ) हू है ( कमल ) हू है तासों ता संबंधसों चन्द्रबल जानौं लक्ष्मीको कमलमें सदा बास रहतहै तासंबंधसों श्रीको बल जानौं श्रीश ( विष्णु ) सदा करमें लिये रहत हैं तासों श्रीशबल जाना औ मित्र जे सूर्य हैं तिनहूंको बल पल पलमें रक्षा करत है यद्यपि येते सब बल हैं परंतु मित्र जे तुम हो तिनके बलसों कमलनको हीन जानिकै ये जे अबला सीय दासीहैं तिनके मुखन बलसों कमलकी जो कमला कांति रूपा ( लक्ष्मी ) है ताहि बड़ाई लीन्हों है अबला पद कहि राम बलकी

अति उत्कृष्टता जनायो ॥ २१ ॥ पूर्ण चन्द्र युक्त जो पूर्णिमाकी रात्रिहै सो राका कहावतीहै॥ "पूर्णेराकानिशाकरे इत्यमरः" ॥ याहूमें असिद्ध विषय हेतूत्प्रेक्षा है ॥ २२ ॥

मू०–विशेषकछंद ॥ भूषणग्रीवनकेबहुभाँतिनसोहतहैं । लालसितासितपीतप्रभामनमोहतहैं ॥ सुंदररागनकेबहुबालकआनिबसे। सीषनकोबहुरागिनिकेशवदासलसे॥२३॥चौपाई ॥ हरिपुरसीसुरपूरदूषिता । मुक्ताभरणप्रभाभूषिता ॥ कोमलशब्दनिवंतसुवृत्त । अलंकारमयमोहनमित्त ॥ काव्यापद्धतिशोभागहे । तिनकेबाहुपाशकविकहे ॥ २४ ॥

टी०–राग भैरवादि ॥ २३ ॥ आपनी छवि करिकै सुरपुरकी अथ सुरपुरकी स्त्रिनकी दूषिता कहे निंदा करनहारी हैं औ मुक्ताजे मोती हैं तिनके जे आभरण (भूषण) हैं तिनकी प्रभासों भूषित हैं तासों हरिपुर (विष्णुलोक) सो हैं हरिपुर कैसोहै कि आपनी छविसों देवलोकको निंदत है अर्थ देवलोकसों अधिक है औ मुक्त कहे मुक्तिको प्राप्त जे जीव हैं तेई हैं आभरण भूषण तिनकी प्रभासों भूषित है अर्थ अनेक मुक्त जीवनसों युक्त है फेरि कैसीहैं कि कोमल शब्दनिवंतहैं अर्थ मधुर वचन बोलती हैं औ सुष्ठुहैं सुवृत्त कहे चरित्र जिनको औ माल्यादि अलंकार युक्तहैं औ मित्त जो स्वामीहैं ताको मोहन कहे मोहकर्ताहैं औ तिनके बाहुनको पाश कहे फांस सम कविजन कहतहैं यासों काव्यकी जो पद्धति रीति है ताकी शोभाको गहैहै काव्य पद्धति कैसीहै कोमल कहे कोमलाक्षर युक्त ज शब्द हैं तिनसों युक्तहै सुष्ठु वृत्त पद जाके औ उपमादि अलंकारसों युक्तहै औ मित्त जे काव्यपाठीहैं तिनको मोहनहै औ तिनके बाहुनको कवि पाशसमकहतहैं अर्थ बाहुपाश सम होत नहींहै परन्तु कविनको नियमहै कि काव्य रीतिमें स्त्री पुरुषके बाहु पाशसम कहतहैं ॥ "वृत्तश्छंदचारित्रवृत्तिषु इति मेदिनी" ॥ २४ ॥

मू०–नवरंगबहुअशोकक्केपत्र । तिनमेंराखतराजकलत्र ॥ देखहुदेवदीनकेनाथ । हरतकुसुमकेहारतहाथ ॥ २५ ॥ सुंदर अंगुरिनसुंदरीचनी । मणिमयसुबरणशोभासनी ॥ गजलेककै मनरुचिरचे । मानोंकामिनिकरकरिलचे ॥ २६ ॥ अतिसुंदर

उरमेंउरजात।शोभासरमेंजनुजलजात ॥अखिललोकजलमयकरिधरे। वशीकरणचूरणनयभरे॥कामकुँवरअभिषेकनिमित्त । कलशरचेजनुयौवनमित्त ॥ २७ ॥ दोहा ॥ रोमराजशृंगारकी, ललितलतासीराज ॥ ताहिफलेकुचरूपफल, लैजग ज्योतिसमाज ॥ २८ ॥

टी०–द्वे छंदको अन्वय एक है हे देव ! हे दीनोके नाथ ! यह देखो जे हाथ कुलुम–( फूलन ) के हरतमें तोरतमें हारत कहे थकतहैं अर्थ जिनसों फूलऊ नहीं तूरि जात ऐसे कोमल जे हाथ हैं तेई नवरंग बहुत अशोकके पत्र हैं तिनमें कहे तिन हाथनमें राजकलत्र जे सीताहैं तिनकोराखतीहैं तामों मानो सुन्दर जे अंगुरी हैं तिनमें सुवरण शोभासों रानी मणिमय मुंदरी बनीहैं तेई रुचि कहे सुंदरतासों रये ( युक्त ) राजलोक कहे अंतःपुरके अर्थ सीतादिकनके मनहैं तिनको मानों करमें ( हाथमें ) करि लीन्हों है अतिसेवा करि सीतादिकनकेमन मानों आपने हाथमें करि लीन्हों है इत्यर्थः ॥ २५ ॥ २६ ॥ २७ ॥ २८ ॥

मू०–चौपाई ॥ सूक्ष्मरोमावलीसुवेष । उपमादीन्हीशुकसविशेष ॥ उरमेंमनहुँमदनकीरेष । ताकीदीपतिदिपतिअशेष ॥ ॥ २९ ॥ दोहा ॥ कटिकेतत्त्वनजानिये,सुनिप्रभुत्रिभुवनराव॥ जैसे सुनियतुजगतके, सतअरुअसतसुभाव ॥ ३० ॥नाराच छन्द ॥ नितंबबिंबफूलसेकटिप्रदेशक्षीणहै। विभूतिलूटिलीसबै सोलोकलाजलीनहै ॥ अमोलऊजरेउदारजंघयुग्मजानिये । मनोजकेप्रमोदसोंविनोदथंभमानिये ॥ ३१ ॥

टी०–रेख कहे लीक अर्थ हृदयमें मदन बस्यो है ताकी छवि बाहेर काढिकै देखि परत है कामको रूप श्यामहै ॥ २९ ॥ तत्त्वस्वरूप ॥ "तत्त्वं स्वरूपे परमात्मनीतिमेदिनी ॥" सत सुभावपुण्यादि ॥३०॥ नितम्ब बिंब कहे नितम्बमण्डल नितम्ब स्वरूप इति ॥ " बिंबं तु प्रतिबिंबे स्यान्मण्डले पुंनपुंसकमितिमेदिनी" ॥ फूलसे कहे प्रफुल्लित हैं अर्थ आनन्द सहित हैं औ कटि प्रदेश अति क्षीण हैं सो मानों नितंबन कटिकी विभूतिसंपति लूटिलीन्हीहै तासों आनन्दसहित हैं औ कटि लोकके जालसों लीन कहे छपीहै ऊजरे( मलरहित ) प्रमादसों कहे प्रसन्नता

सहित अर्थ अतिप्रशस्त मनोज जो काम है ताके मानों विनोदयंत्र कहे विनोदके अर्थ यंत्र है औ यंत्रके बंधनसों आनन्द होतहै इनके देखतही आनंद होत है ॥ ३१ ॥

मू०—छवानकीछुईनजातिशुभ्रसाधुमाधुरी । विलोकिभूलिभूलिजातिचित्तचालिआतुरी ॥ विशुद्धपादपद्मचारुअंगुलीननखावली । अलक्तयुक्तमित्रकीसोचित्रबैठकीभली ॥ ३२ ॥ दोहा ॥ कठिनभूमिअतिकोबरे, जावकयुतशुभपाइ ॥ जनुमाणिकतनत्राणकी, पहिरीतरीबनाइ ॥ ३३ ॥ चौपाई ॥ बरणबरणअँगियाउरधरे । मदनमनोहरकेमनहरे ॥ अंचलअतिचंचलरुचिरचैं । लोचनचलजिनकेसँगनचैं ॥ ३४ ॥ दोहा ॥ नखशिखभूषितभूषणनि, पठिसुवरणमयमंत्र ॥ यौवनश्रीचलजानिजनु, बांधेरक्षायंत्र ॥ ३५ ॥ चित्रपदाछंद ॥ मोहनशक्तिनऐसी । मकरध्वजध्वजजैसी ॥ मंत्रवशीकरसाजैं । मोहनमूरिविराजैं ॥ ३६ ॥

टी०—छवा कहे ऍडी तिनकी शुभ्र कहे मलरहित साधु कहे श्रेष्ठ माधुरी कहे सुन्दरता नयननकरि छुई नहीं जाति अर्थ. अतीन्द्रिय है अति सुन्दरताहै इति भावार्थः ॥ जिनको विलोकिकै चित्तकी जो आतुरी शीघ्र चालि कहे चालहै सो भूलिजातहै अर्थ चित्त अचल ह्वै जातहै पाद औ अंगुली औ नखावली चित्र विचित्र अलक्त कहे महावरसों युक्तहै ते मानो मित्रको कहे मित्र जो स्वामी है ताके मनकी बैठकीहैं इत्यर्थः ॥ अथवा मित्र कहे सूर्यकी मूर्य सम नख हैं ॥ ॥ ३२ ॥ जानों माणिककी तनत्राणके अर्थ पहिरे हैं इत्यर्थः ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ भूषण सुवर्णमय पद्दे कंचनमयीहैं औ मन्त्रपक्ष सुष्ठुवर्णमय ( अक्षर ) मय जानों ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

मू०—रूपमालाछन्द ॥ भालमेंभवराखियोशशिकोकलाशुभएक । तोपताउपजावहींमृदुहासचन्दअनेक । मारु(?)नविलोकिकैहरजारिकैकियोछार । नयनकोणचितैकरैपतिनि(?)तना-रजपार ॥ ३७ ॥ चौपाई ॥ कंटककटकनफटिकफटिजात ।

उड़िउड़िवसनजातबशवात ॥ तकनतिनकेतनलखिपरे । मणिगणअंगअंगप्रतिधरे ॥ ३८ ॥ दोहा ॥ उपमागणउपजाइहरि, बगरायेसंसार ॥ तिनकोपरसदरोपमा, रचिराखी करतार ॥ ३९ ॥

इति श्रीमतसकललोकलोचनचकोरचिंतामणिश्रीरामचन्द्रचन्द्रिकायामिंद्रजिद्विरचितायां सीतासखीजनवर्णनं नामैकत्रिंशः प्रकाशः॥ ३१ ॥

टी०-तोषता कहे संतोषके लिये इत्यर्थः ॥ नतिवादीसों अधिक को करिये तब संतोष होतहै यह प्रसिद्ध है औ महादेव एक मार जारचौ तालिये नयन कोरसों चितैकै पतिनके चित्तमें अपार मार कहे काम उत्पन्न करतीहैं अथवा महादेव कामको एकई मार करचौ कि जारिहि डारचौ औ ये काम सरिस जे पति हैं तिनके चित्तमें अपार कहे अनेक विधिको मार ( ताडन ) करती हैं ॥ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ हे हारि ! कर्ता और उपमा गण उपजाइकै संसारमें बगरायो ( फैलायो )है औ तिन दासिनको परस्पर उपमा कहे एकदासीकी उपमा एकको एकको एककी रचि राख्योहै और उपमा इनके सादृश्य नहीं है इत्यर्थः ॥३९॥

इति श्रीमज्जगज्जननीजनकजानकीजानकीजानिप्रसादायजनजानकीप्रसादनिर्मितायां रामभक्तिप्रकाशिकायामेकत्रिंशः प्रकाशः ॥ ३१ ॥

---

मू०-दोहा ॥ बत्तीसयेंप्रकाशमें, उपवनवर्णनजानि ॥ अरु बहुविधिजलकेलिको, करेहुरामसुखदानि ॥ १ ॥ सुन्दरीछंद ॥ अचानकदृष्टिपरेरघुनायक । जानकिकेजियकेसुखदायक ॥ ऐसेचलेसबकेचललोचन । पंकजबातमनोमनरोचन ॥ २ ॥ रामसोंरामप्रियाकह्योहँसि । बागदेखावहुलोकनकेशशि ॥ रामविलोकतबागअनन्तहि । ज्योंअवलोकतकामदसन्तहि ॥ ३ ॥ बोलतमोरतहाँसुखसंयुत । ज्योंबिरदावलिभाटनकेसुत ॥ कोमलकोकिलकेकुलबोलत । ज्ञानकपाटकुचीजनुखोलत ॥ ४ ॥ फूलतजैबहुभूषनकोगहु । छोडत

आनँदआँसुनकोजनु ॥ दाडिमकीकलिकामनमोहति । हेम कपीजनुबन्दनसोहति ॥ ५ ॥ दोहा ॥ मधुबनफूल्योदेखिशुक, वर्णतहैंनिःशंक ॥ सोहतहाटकघटितऋतु, युवतिनकेताटंक ॥ ६ ॥ दोधकछन्द ॥ बेलकेफूललसैंअतिफूले । भौंर भवैंतिनकेरसभूले ॥ योंकरबीरकरीवनराजे । मन्मथबाणनकीगतिसाजै ॥ ७ ॥ केतकपुंजप्रफुल्लितसोहैं । भौंरउडैंतिनसैंअतिमोहैं ॥ श्रीरघुनाथहिंआवतभागे । जेअपलोकहुतेअनुरागे ॥ ८ ॥ दोहा ॥ श्यामशोणद्युतिफूलकी, फूलेबहुतपलास ॥ जरैकामकैलामनो, मधुऋतुवातविलास ॥ ९ ॥

टी०—॥ १ ॥ रामचंद्र भूप दुराइकै ये छपे जो युवतिनको देखत रहे सो उपवनकी छबि निरखत अचानक सीतादिकनकी दृष्टिमों परे सो रामचंद्रकी ओर सबके चंचल लोचन ऐसे चलत भये जैसे वात कहे वायुसों मनरोचन कहे मनको सुखद पंकज ( कमल ) चलै ॥ २ ॥ ३ ॥ कुंजीसों मानों ज्ञानके कपाट खोलतहैं ज्ञानिनके कामोद्भव करि ज्ञानको दूरि करतहैं इत्यर्थः ॥ ४ ॥ वंदन ( रोरी ) ॥ ५ ॥( मधु जो वसंतहै तामें वन जो वाग है ताके मध्य दाडिमको फूले देखिकै शुक निशंक वर्णत हैं दाडिम पदको संबंध इहांऊंहै मानों हाटक जो सुवर्ण है तासों घटित कहे रचित पट् ऋतुरूपी जे युवती स्त्रीहैं तिनके ताटंक हारहैं भाषामें ऋतु शब्द स्त्रीलिंगहै ॥ यथा रसराज काव्ये ॥ "आई ऋतु सुरभि सोहाई प्रीति वाके चित्त, ऐसे में चलै तौ लाल रावरी वडाईहै "॥ अथवा ऋतु करिकै घटित वनाये ॥ ६ ॥ वेल कहे वेला करवीर ( कनेर ) ॥ ७ ॥ केतक कहे केरावते भ्रमर श्रीरामचंद्रको निकट आवत देखिकै भागत भये जे भ्रमर प्राणीमें अपलोक पापके सम केतक पुंजमें अनुरागे हैं जैसे ध्यानमें अथवा साक्षात् रामागमनसों प्राणीके अपलोक दूरिहोत हैं ते केतकके निकट आवत भ्रमर भागत भये इत्यर्थः ॥ ८ ॥ शोण ( अरुण ) मधु कहे वसंत ऋतुरूपी जो वायु है ताके विलाससों मानों महादेव करिकै जारयो जो काम है ताके कला फेरि जरें कहे सुपचतहैं ॥ ९ ॥

सू०—तोटकछंद ॥ बहुचम्पककीकलिकाहुलसी । तिनमें अतिश्याममहाद्युतिलसी ॥ उपमाशुकसारिकचित्तधरी । जनु-

हेमकुपीरससोंधभरी ॥ १० ॥ चौपाई ॥ अलिउडिधरतमंजरीजाल। देखिलाजसाजतिसबबाल ॥ अलिअलिनीकेदेखत भाई। चुम्बतचतुरमालतीजाई ॥ ११ ॥ अद्भुतगतिसुन्दरी विलोकि। विहँसतिहैंघुंघुटपटरोकि ॥ गिरतसदाफलश्रीफल-ओज।जनुधरधरतदेखिवक्षोज॥१२॥तारकछंद ॥ उदरेउरदा-डिमदीहबिचारे। सुदतीनकेशोभनदन्तनिहारे ॥ अतिमंजुल-बंजुलकुंजविराजैं। बहुगंजनिकेतनपंजनिसाजैं॥ नरअन्धभयेदरशेतरुभौरे। तिनकेजनुलोचनहैंयकठौरे ॥ १३ ॥

टी०–हुलसी कहे फूली शृंगाररस सदृश भ्रमरहैं औ सोंध (सुगंध) हैहीहै चंपक पै भँवर बैठिबेको वर्णन कवि नियम विरुद्धहै परंतु केशव बडे कविहैं कछू विचारहीकै कह्यौ ह्वै है तासों दोष नहींहै अथवा गंधही न होति है कली तासों कह्यौ है ॥ १० ॥ ११ ॥ सदाफल जे श्रीफल बिल्वहैं ते गिरत हैं सो मानो तिन स्त्रीनके वक्षोजको ओज कहे प्रताप कांतिको देखिकै भयसों मानों उन्नत आसनको त्याग करि धर (पृथ्वी) को धरत हैं अर्थ नत होतहैं ॥ १२ ॥ दाडिम फलनके उर पाकि कै उदरे कहे फाटे गयेहैं सो मानों सुदती कहे सुन्दरहैं दंत जिनके ऐसी जे सीताकी दासी हैं तिनके सुंदर दंतही निहारिकै स्पर्द्धासों फाटि गये हैं बंजुल (अशोक) गुंजनके तन कहैं भ्रमर भौरे कहे बौरे अर्थ अशोक वृक्षनके दरशे नर अंध कहे कामांध भये तिन नरनके मानों लोचनहीं एक ठौरहै बौरे अशोक वृक्षनको जिन देख्यो तिनके लोचन तहांई लागि रहे ताहीसों ते अधम भयेहैं इत्यर्थः ॥ १३ ॥

मू०–थलशीतलतास्वभावनिसाजैं॥ शशिसूरजकेजनुलोकविराजैं ॥ जलयंत्रविराजतभाँतिभलीहै। धरतेजलधारअकाशचलीहै ॥ यमुनाजलसूक्ष्मवेषसँवारेउ। जनुचाहतहैरविलोकविहारेउ ॥ १४ ॥ चंचरीछंद ॥ भाँतिभाँतिकहौंकहाँलगिबाटिकाबहुधाभली। ब्रह्मघोषघनेतहांजनुहैगिरावनकीथली ॥ नीलकंठनचैंवनेजनुजानियेगिरिजाबनी। शोभिजैबहु

**धासुगन्धमनोंमिलैवनकीधनी ॥ १५ ॥ चौपाई ॥ करुणामयबहुकामनिफली । जनुकमलाकीवासस्थली ॥ शोभेरम्भाशोभासनी । मनोशचीकीआनँदबनी ॥ १६ ॥**

टी०–उष्णसमय बैठिबेके जे स्थलहैं ते शीतल स्वभावको साजतहैं शीतसमय बैठि कहे तप्त सुभाव साजतहैं शशिको लोक शीतल है सूर्यको तप्त है जलयंत्र ( फुहारे ) ॥ १४ ॥ वाटिकामें ब्रह्मघोष कहे वेदशब्द ( पाठशाला ) वनीहैं तिनमें शिष्य पढतहैं अथवा तपस्वी टिकेहैं ते वेदपाठ करत हैं अथवा अन्यत्र ऋषिनके आश्रमनमें शिखि शुकादि पक्षी वेद इहां आइ पढत हैं औ गिरा ( सरस्वती ) के उपवनमें ब्रह्माको शब्द नीलकंठ वाटिकामें मोर गिरिजावनीमें महादेवधनी कहे रानी ॥ १५ ॥ वाटिका करुणा जे वृक्षविशेषहैं तिनसों युक्तहै औ वहुत जे काम कहे अभिलषित फलहैं तिनसों फलीहै कमलाकी वासस्थली कैसीहै करुणामय जे भगवानहैं तेहैं जहाँ औ वहुत जे काम्य पदार्थ तिनसों फली युक्तहै अर्थ जहाँ सव अभिलषित पदार्थ मिलत हैं॥ "कामःस्मरेच्छाकाम्येषु इतिहेमचन्द्रः" ॥ वाटिका । पक्षरंभा ( केरा )आनंद वनी पक्ष अप्सरा ॥ १६ ॥

**मू०–कमलछंद ॥ तरुचन्दनउज्ज्वलतातनधरे । लपटीनवनागलतामनहरे॥ नृपदेखिदिगम्बरवन्दनकरे । चितचन्द्रकलाधररूपनिभरे ॥ १७ ॥ अतिउज्ज्वलतासबकालहुबसै । शुककेकिपिकादिककंठहुलसै ॥ रजनीदिनआनँदकंदनिरहै । मुखचन्दनकीजनुचंदनिअहै ॥ १८ ॥**

टी०–जा वाटिकामें चन्दनवृक्ष चिरकहे वहुत कालसों चन्द्रकलाधर जे महादेव हैं तिनके रूपनको धरे हैं कैसे हैं चंदनवृक्ष औ महादेव उज्ज्वलता जो श्वेतता है ताको तनमें धारण करे हैं चंदन वृक्षहू श्वेतहैं महादेवके अंगऊ श्वेत हैं नागलता कहे नागवेली औ नाग सर्परूपी लता और दिगंवर नग्न दुवौ हैं महादेवको ईश्वरतासों औ वृक्षनको अति अद्भुततासों नृप सव वंदना करत हैं ॥ १७ ॥ फेरि वाटिका कैसी है कि जानो सीताकी दासिनके मुख चंदनकी चाँदनीहै कैसी है वाटिका औ चाँदनी सव कालहू कहे सव समयमें उज्ज्वलता कहे स्वच्छता औ शुक्लता वसतिहै कैसीहै वाटिका शुकादि पक्षिनके कंठ कहे शब्द सहित लसति है अर्थ अनेक शुकादि पक्षी जामें वोलतहैं औ चाँदनी शुकादिकनके शब्द सहित

जे अनेक विधि परस्पर बोलतीहैं तिन सहितहै औ रातौदिन दुवो आनंदकी कंदनी कहे जरहैं ॥ अर्थ रातौदिन सुखदहै वा चंदकी चाँदनी रातिहीको सुखद होती है मुखचंदकी चांदनी रातौदिन सुख देतिहै इतिभावार्थः । शुक कोकि पिकादिकके मुख बसै कहूं यह पाठ है तहांऊ मुख कहे शब्द जानो अर्थ वहीहै ॥ "मुखंनिश्शरणेवक्त्रेप्रारम्भोपाययोरपि । संध्यन्तरेनाटकादिःशब्देपिचनपुंसकमिति मेदिनी" ॥ १८ ॥

मू०-तोटकछन्द ॥ सबजीवनकोबहुसुक्खजहां । विरहीज-नहींकहँदुःखतहाँ ॥ जहँआगमपौनहिंकोसुनिये । नितहानि असौंधहिकोगुनिये ॥ १९ ॥ दोहा ॥ तपहीकोताउनजहां, तृषचातकके चित्त॥ पातफूलफलदलनिको, भ्रमभ्रमरनिकेमि-त्त ॥२०॥ तारकछंद । तिनमेंयककृत्रिमपर्वतराजै। मृगपक्षि-नकीसबशोभहिसाजै । बहुभाँतिसुगंधमलयगिरिमानों । कलधौतस्वरूपसुमेरुबखानों ॥ २१ ॥ अतिशीतलशंकरको गिरिजैसो । शुभश्वेतलसैउदयाचलऐसो ॥ द्युतिसागरमेंमैना-कुमनोहै । अजलोकमनोंअजलोकबनोहै ॥२२॥ तोटकछंद॥ सरितातिनतेशुभतीनिचली । सिगरीसरितानकीशोभदली ॥ इकचंदनकेजलउज्ज्वलहै । जगजह्नुसुताशुभशीलगहै ॥२३॥ चौपाई ॥ सुरगजकीमारगछबिछायो । जनुदिवितेभूतलपर आयो ॥ जनुधरणीमेंलसतिविशाल । त्रुटितजुहीकीधनवन माल ॥ २४ ॥ दोहा ॥ तज्यौनभाँवैएकपल,, केशवसुखदस-जीप ॥ जासोंसोहतातिलक्सो, दीन्हेंजंबुद्वीप ॥ २५ ॥ दोधकछंद ॥ एणनकेमदकैजनुदूजी । हैयमुनाद्युतिकैजनु-दूजी ॥ धारमनोरसराजविशाला । पंकजजालमईजनुमाला॥ ॥ २६ ॥ दोहा ॥ दुखखंडनतरवारिसी,किधौंशृंखलाचारु ॥ क्रीडागिरिमातंगकी, यहैकहैसंसारु ॥ २७ ॥ क्रीडागिरि-

तेअलिनकी अवलीचलीप्रकाश ॥ किधौंप्रतापानलनकी, पद्वीकेशवदास ॥ २८ ॥ दोधकछंद ॥ औरनदीजलकुंकुम सोहै । शुद्धगिरामनमानहुँमोहै ॥ कंचनकेउपवीतहिसाजै । ब्राह्मणसोंयहखंडविराजै ॥ २९ ॥

टी०–सब जीवनको असौंध ( दुर्गंध ) ॥ १९ ॥ पात कहे पतन ॥ २० ॥ कृत्रिम बनायो कलधौत स्वरूप कहे सुवर्णमयहै ॥ अर्थ सुवर्णहीको वन्योहै २१॥ मैनाक जागरमें है यह द्युति शोभारूपी सागरमेंहै अज जे दशरथके पिताहैं तिनके लोकमें मानो अज जे ब्रह्माहैं तिनको लोक ब्रह्मलोक वन्योहै ॥ २२ ॥ शील कहे स्वभाव ताप दूरि करणादि ॥ २३ ॥ सुरगज ऐरावतकी राह आकाशमें रात्रिके उवतिहै प्रसिद्ध है जुही कहे जाहीजूही पुष्प विशेषहै ॥ २४ ॥ तिलकसों अर्थ राज्याभिषेक तिलकसों ॥ २५ ॥ एणनको मद ( कस्तूरी ) पूजी कहे पूरित अर्थ मानों यामें यमुनाकी शोभा आइ बसीहै रसराज शृंगार रस पंकज इहां श्याम कमल जानौ ॥ २६ ॥ क्रीडा गिरिरूपी जो मातंगहै ताकी शृंखला क्षुद्रघंटिकाहै अथवा आँदूहै ॥ २७ ॥ किधौं रघुवंशिनके इतिशेषः प्रतापाग्निकी पदवी राह है अग्निकी राह श्याम होतीहै ॥ २८ ॥ २९ ॥

मू०–स्वागताछन्द ॥ लौंगफूलमयसेवटिलेखी । एलवीजबहुबालकदेखी । केरिफूलदलनावनमाहीं । श्रीसुगन्धतहँ है वहुधाहीं ॥ ३० ॥ दोहा ॥ खेवतमत्तमलाहअलि, कोवरणै बहुज्योति ॥ तीन्योसरितामिलितजहँ, तहाँत्रिवेणीहोति ॥ ॥ ३१ ॥ सीताश्रीरघुनाथजू, देखोअमितशरीर । द्रुमअवलोकनछोडिकै, गयेजलाशयतीर ॥ ३२ ॥ चौपाई ॥ आईकमलनाहसुखदेन । सुखवासनआगेह्वैलेन ॥ देख्योजाइजलाशयभाउ । शीतलसुखदसुगन्धअपारु ॥ ३३ ॥ मत्तहंसाछन्द ॥ मनश्रीकोदर्पणचन्द्रातपजनुकिधौंशारदअभिराम । मुनिजनगभमनमनोंनिर्दोषनिर्मलविमलनिविकाम ॥ प्रतिबिम्बित-

थिरचरजीवमनोहरमनुहरिउदरअनन्त । बन्धुनयुतसोहैंत्रिभुवन मोहैंमानोंबलियशवन्त ॥ ३४ ॥

टी०-नदिनमें सेवटि परि जाति है कहूं सेवटा करि प्रसिद्धहै एला ( इलायची ) केरि कहे केराके फूलके जे दल ( पत्र ) हैं तेई नाव हैं तिनमें सुगंध जो है सोई श्री कहे वाणिज्य द्रव्य है ॥ ३० ॥ ३१ ॥ जलाशय ( तडाग ) ॥ ॥ ३२ ॥ जब कोऊ बडो आपने इहां आवत है ताको आगे चलिके लेवो उचितहै ॥ ३३ ॥ वनकी जो श्री ( लक्ष्मी ) है ताको दर्पण है कि चन्द्रातप कहे चाँदनीहै कि शरद ऋतुको आवास घरहै मुनिजनके मनसम विमलहै इत्यर्थः ॥ तडाग विश जो कमलकी जरहै ताके वलय समूह युक्तहै औ विरही शीतलताके लिये अनेक कमल जर धारण करेहैं हरिके उदरहूमें चौदहों लोक बसतहैं तडाग पाषणादिसों बाँध्योहै बलिको वामन बाँध्योहै ॥ ३४ ॥

मू०-चौपाई ॥ विषमैयहसबसुखकोधाम । शम्बररूपबढ़ावैकाम ॥ कमलनमध्यभ्रमरसुखदेत । सन्तहृदयजनुहरिहिसमेत ॥ ३५ ॥ बीचबीचसोहैंजलजात । तिनतेअलिकुलउड़िउड़िजात ॥ सन्तहियनसोंमानहुँभाजि । चञ्चलचलीअशुभकीराजि ॥ ३६ ॥ दण्डक ॥ एकदमयन्तीऐसीहरैहँसिहंसवंशएकहंसिनीसीबिशहारहियेरोहिये । भूषणागिरतएकैलेतींबूडिबूड़िबीचमीनगतिलीनहीनउपमानटोहिये ॥एकपतिकण्ठलागिलागिबूड़िबूड़िजातिजलदेवतासीदृगदेवताविमोहिये । केशोदासआसपासभँवरभँवतजलकेलिमेंजलजमुखीजलजसीसोहिये ॥ ३७ ॥ दोहा ॥ क्रीडासरवरमेंनृपति, कीनीबहुविधिकेलि ॥ निकसेतरुणिसमेतजनु, सूरजकिरणिसकेलि ॥ ॥ ३८ ॥ हाकलिकाछन्द ॥ नीरनितेनिकसींतियसबै । सोहतिहैंविनभूषणतबै ॥चन्दनचित्रकपोलननहीं । पंकजकेशरशोभततहीं ॥ ३९ ॥

टी०-द्वै चरणमें विरोधाभासहै विषजल शंबररूप कहे शंबर जो मत्स्यभेद है तनमयहै अर्थ अति शंबर मत्स्य युक्तहै । " शंबरो दैत्यहरिणमत्स्यशैलजिनां-

तरे । इतिमेदिनी" ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ हरैं कहे गहि लेतीहैं दमयंतीहू राजा नलको पठायो जो हंसहै ताको गहि लियो है हंसहू पौनारीको काढि गरेमें डारि लेतहै॥ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ तहीं अर्थ कपोलनमें लगे कमलनके केशर ( किंजल्क ) सोहतहैं ॥ ३९ ॥

मू०—मोतिनकीविथुरीशुभछटैं । हैंउरझीउरजातनलटैं ॥ हासश्रृँगारलतामनुबनी । भेंटतिकल्पलताहितघनी ॥ ४० ॥ केशनिओरनिसीकररमैं । ऋक्षनकोतमयीजनुबमैं ॥ सज्जल अम्बरछोड़तबने । छूटतहैजलकेकणघने ॥ भोगभलेतिनसों मिलिकरे । बिछुरतजानितेरोवतखरे ॥ ४१ ॥ भूषणजेजलमध्यहिरहे । तेवनपालवधूटिनलहे ॥ भूषणवस्त्रजबैसजिलये । चारिहुद्वारनदुन्दुभिभये ॥ ४२ ॥ दोहा ॥ गूंगेकुब्जेबावरे, बहिरेबामनवृद्ध ॥ यानलयेजनआइगें, खोरेखंजप्रसिद्ध ॥ ४३ ॥ चौपाई ॥ सुखदसुखासनबहुपालकी । फीरकवाहिनिसुखचालकी ॥ एकनजोंतेहयसोहिये । वृषभकुरङ्गअङ्गमोहिये ॥ तिनचढिराजलोकसवचल्यो । नगरनिकटशोभाफलफल्यो ॥४४॥

टी०—हासरस लता सम मोतिनकी लरैं हैं शृंगार रस लता सम लटैं हैं कल्प लता सम स्त्री हैं ॥ ४० ॥ केशनके ओरन कहे अंतमें सीकर जे अंबुकण हैं ते रमे कहे शोभित हैं ऋक्ष ( नक्षत्र ) ॥ ४१ ॥ वाटिकाके चारिहू द्वारनमें कूचके नगारे भये इत्यर्थः ॥ ४२ ॥ स्त्रीजनके निकट ऐसेही जन चाहिये जिनपै स्त्री जन प्रीति न करैं ॥ ४३ ॥ सुखासन कहे कोमल बिछावने युक्त फिरक वाहिनी ( सेजगाडी ) एकन फिरक वाहिनीनमें जोते हय शोभितहैं एकनमें वृषभ शोभितहैं ते आपने अंगन करि कुरंग अंगनको मोहतहैं अर्थ अति चंचलहैं ॥ ४४ ॥

मू०—मणिमयकनकजालिकावनी । मोतिनकीझालरिअति घनी ॥ घण्टाबाजतचहुँदिशिभले । रामचन्द्रत्यहिगजचढ़ि चले ॥ चपलाचमकतचारुअगूढ़ । मनहुँमेघमघवाआरूढ़ ॥ ॥ ४५ ॥ आसपासनरदेवअपार । पाँइँपियादेराजकुमार ॥

बन्दीजनयशपढ़तअपार । यहिविधिगयेराजदरबार ॥ ४६ ॥
विजयाछन्द ॥ भूपितदेहविभूतिदिगम्बरनाहिंनअम्बरअंगनवीने । दूरिकैसुन्दरसुन्दरिकेशवदौरीदरीनमैंआसनकीने ॥
देखियेमण्डितदण्डनसोंभुजदण्डदुवौअसिदण्डविहीने । राजनश्रीरघुनाथकेवैरकुमण्डलछोंड़िकमण्डललीने ॥ ४७ ॥ दोहा ॥ कमलकुलनमैंजातज्यों, भँवरभयोरसचित्र ॥ राजलोकमैंत्योंगये, रामचन्द्रजगमित्र ॥ ४८ ॥

इति श्रीमत्सकललोकलोचनचकोरचिन्तामणिश्रीरामचन्द्रचन्द्रिकायां इंद्रजिद्विरचितायां वनविहारवर्णनं नामद्वात्रिंशः प्रकाशः ॥ ३२ ॥

टी०–हौदामें मणिमयी कनकजालिका ( झांझरी ) वनी हैं इत्यर्थः ॥ अथवा झालरिकी जारी मणिमयी कनककी वनी वनी हैं अगूढ ( प्रसिद्ध ) ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ असिदंड ( तरवारि ) कुमंडल ( पृथ्वीमंडल ) ॥ ४७ ॥ ४८ ॥

इति श्रीमज्जगज्जननीजनकजानकीजानकीजानिप्रसादाय जनजानकीप्रसादनिर्मितायां रामभक्तिप्रकाशिकायां द्वात्रिंशः प्रकाशः ॥ ३२ ॥

---

मू०–दोहा ॥ त्रयतीसयेंप्रकाशमें, ब्रह्माविनयबखानि ॥
शम्बुकवधसियत्यागअरु, कुशलवजन्मसोजानि ॥ १ ॥

टी०–शंबुक नामा ( शूद्र ) ॥ १ ॥

मू०–त्रिभंगीछंद ॥ दुर्जनदलघायकश्रीरघुनायकसुखदायकत्रिभुवनशासन । सोहैंसिंहासनप्रभाप्रकाशनकर्मविनाशनदुखनाशन ॥ सुग्रीवबिभीषनसुजनबंधुजनसहिततपोधनभूपतिगन । आयेसँगमुनिजनसकलदेवगनमृगतपकाननचतुरानन ॥ २ ॥ तोटकछंद ॥ उठिआरदसोंअकुलाइतयो । अतिपूजनकैबहुधाविनयो ॥ सुखदायकआसनशोभरये । सब-

कोसोयथाविधिआनिदये ॥ ३ ॥ दोहा ॥ सबनपरस्परबू-झियो, कुशलप्रश्नसुखपाइ ॥ चतुराननबोलेवचन, श्लाघा विनयबनाय ॥ ४ ॥ ब्रह्मा—मनोरमाछन्द ॥ सुनियेचितदैज-गकेप्रतिपालक ॥ सबकेगुरुहौहरियद्यपिबालक ॥ सबकोस-बभाइसदासुखदायक । गुणगावतवेदमनोवचकायक ॥ ५ ॥

टी०—त्रिभुवनके शासन कहे शिक्षक पाप पुण्य कर्मको नाश कै आपने धाम पठावत हैं इत्यर्थः ॥ तपरूपी जो कानन वन है ताके मृग कहे अरण्य पशु जैसे अरण्यको मृग अवगाहन करत हैं तैसे अनेक तपस्याके अवगाहन कर्त्ता इत्यर्थः ॥ १ ॥ २ ॥ आनि कहे मँगाइकै ॥ ३ ॥ श्लाघा ( स्तुति ) ॥ ४ ॥ ५ ॥

मू०—तुमलोकरचेबहुधारुचिकैतब ॥ सुनियेप्रभुऊजरहैंसि-गरेअब ॥ जगकोउनभूलिहुजाइनिरयमग। मिटिगेसबपापनपु-ण्यनकेनग ॥ ६ ॥ दोहा॥बरुणपुरीधनपतिपुरी, सुरपतिपुरसु-खदानि ॥ सत्तलोकवैकुंठसब, वस्यौअवधमेंआनि ॥७॥ तोम-रछन्द ॥ हँसियोंकह्योरघुनाथ । समुझिसबविधिगाथ ॥ ममइ-च्छएकसुजानि।कबहूंनहोइसुआनि ॥८॥ तवपुत्रजेसनकादि । ममभक्तजानहुआदि ॥ सुतमानसिकातिनकेति । भुवदेवभुव प्रगटेति ॥९॥ हमदियोतिनशुभठाँउँ । कछु और दीबिगाँउँ ॥ अबदेहिहमकेहिठौर । तुमकहौसुरशिरमौर॥१०॥ब्रह्मासरहट्टा छंद ॥ सबवैमुनिरूरेतपबलपूरेविदितसनाढ्यसुजाति । बहुधा-बहुवारनिप्रतिअवतारनिदैआयेबहुभाँति ॥ सुनिप्रभुआखंडल-मथुरामंडलमैंदीजैशुभग्राम ।बाढ़ैबहुकीरतिलवणासुरहतिअति अजेयसंग्राम ॥ ११ ॥ दोहा ॥ जिनकेपूजेतुमभये, अन्तर्यामी श्रीप ॥ तिनकीबातहमैंकहा,पूछततृिभुवनदीप॥१२॥द्विजआ-योताहीसमै, मृतकपुत्रकेसाथ ॥ करतविलापकलापहा, राम-चंद्ररघुनाथ॥ १३ ॥ मल्लिकाछन्द ॥बालकैमृतैसोदेखि । धर्म-

राजसोंविशेखि ॥ बातयोंकहीनिहारि । कर्मकौनकोविचार ॥ ॥१४॥धर्मराज-मनोरमाछंद ॥ निजसूदनकीतपसाशिशुघालक। बहुधाभुवदेवनकेसबबालक। करिबेगिबिदासिगरेसुरनायक । चढ़िपुष्पकआशुचलेरघुनायक ॥ १५ ॥

टी०-नग ( पर्वत ) ॥ ६ ॥ ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥ १० ॥ आखंडल ( इन्द्र ) ॥ ११ ॥ श्रीपति कहे लक्ष्मीपति ॥ १२ ॥ कलापकहे समूह ॥ १३ ॥ धर्मराज ( न्यायदर्शी ) अथवा यमराज ॥ १४ ॥ १५ ॥

मू०-दोधकछन्द ॥ रामचलेसुनिशूद्रकीगीता । पंकजयोनिगयेजहँसीता ॥ देखिलगीपगरामकीरानी। पूजिकैबूझतिकोमलबानी ॥ १६॥ सीता ॥ कौनहूंपुरवपुण्यहमारे । आजुफलेजोइहाँपगुधारे ॥ ब्रह्मा ॥ देवनकोसबकारजकीन्हों । रावणमारिबडोयशलीन्हों ॥ १७॥ मैंविनतीबहुभाँतिनकीनी । लोकनकीकरुणारसभीनी॥ उत्तरुमोहिंदियोसुनिसीता। जाकिनजानिपरैजियगीता ॥ १८॥ माँगतहौंबरमोकहँदीजै। चित्तमेंऔरविचारनकीजै॥ आजुतेचालचलौतुमऐसे । रामचलैंवैकुंठहि जैसे ॥१९॥सीयजहींकछुनैननवाये।ब्रह्मतहींनिजलोकसिधाये॥ रामतहींशिरशूद्रकोखंड्यो । ब्राह्मणकोसुतजीवनमंड्यो ॥ ॥ २० ॥ सुन्दरीछंद ॥ एकसमयरघुनाथमहामति । सीतहिं देखिसगर्भबढीरति ॥ सुन्दरिमाँगुजोजीमहँभावत । मोमनतो निरखेसुखपावत ॥२१॥ सीता ॥ जोतुमहोतप्रसन्नमहामति । ऐसेबढैतुमहींसोंसदारति ॥ अंतरकीसबबातनिरंतर। जानतहौ सबकीसबतेपर ॥ २२ ॥ राम-दोहा ॥ निर्गुणतेमैंसगुणभो, सुनुसुंदरितवहेत॥औरकछूमांगैासुमुखि,रुचैजोतुम्हरेचेत २३॥

टी०-॥ १६ ॥ द्वै छन्दको अन्वय एकहै उत्तरु कहे जवाब दियो अर्थ वैकुंठ चलिबेको न कह्यो ॥ १७॥ १८॥ १९ ॥ नयन नवायेते ब्रह्माको कह्यो अंगी-

कार करचो जानो ॥ २० ॥ यह कह्यो इतिशेषः ॥ २१ ॥ हमारे तुमहींसों सदा रति ( प्रीति ) बढे यह वर हमको दीजै इत्यर्थः ॥ २२ ॥ २३ ॥

मू०—सीताजू—सुन्दरीछंद ॥ जोसबतेहितमोकहँकीजत । ईशदयाकरिकैबरुदीजत ॥ हैंजितनेऋषिदेवनदीतट । हौंतिनकोपहिरायफिरौंपट ॥२४ ॥ राम—दोहा ॥ प्रथमदोहदैक्यों करौं, निष्फलसुनियहबात ॥ पटपहिरावनऋषिनको, जैयो सुन्दरिप्रात ॥ २५ ॥ सुन्दरीछंद ॥ भोजनकैतबश्रीरघुनंदन । पौढ़िरहेबहुदुष्टनिकंदन ॥ बाजेबजेअधरातभईजब । दूतनआइप्रणामकरीतब ॥२६॥ चंचलाछंद ॥ दूतभूतभावनाकहीकहीनजायबैन । कोटिधाविचारियोपरैकछूविचारमैन॥ सूरकेउदोतहोतबंधुआइयोसुजान । रामचंद्रदेखियोप्रभातचंद्रकेसमान॥२७॥संयुताछंद ॥ बहुभाँतिवंदनताकरी । हसि बोलियोनदयाधरी॥हमतेकछूद्विजदोषहै। जेहितेकियोप्रभुरोषहै॥ २८ ॥ दोहा ॥ मनसावाचाकर्मणा, हमसेवकसुनुतात। कौनदोषनहिंबोलियतु, ज्योंकहिआयेबात ॥ २९ ॥

टी०—देवनदी ( गंगा ) ॥ २४ ॥ दोहद कहे गर्भ ॥ २५ ॥ २६ ॥ यामें केशव कहत है कि दूतकी कही जो भूत कहे व्यतीत भावना कहे क्रिया है रजक वचनादि कथा सो कहिबेको हम कोटि प्रकारसों विचारचो कछू विचारमें नहीं परत तासों वैनसों हमसों नहीं कही जाति इत्यर्थः ॥ २७ ॥ २८ ॥ २९ ॥

मू०—राम—संयुताछंद ॥ कहियेकहानकहीपरै । कहिये तौज्योंबहुतैडरै ॥ तबदूतबातसबैकही । बहुभाँतिदेहदशादही ॥ ३० ॥ भरत—दोहा ॥ सदाशुद्धअतिजानकी, निन्दत त्योंखलजाल ॥ जैसेश्रुतिहिसुभावही, पाखण्डीसबकाल ॥ ॥३१॥ भवअपवादनितेतज्यो, ज्योंचाहतसीताहि ॥ ज्योंजगकेसंयोगते, योगीजनसमताहि ॥३२॥ झूलनाछंद ॥ मनमा-

निकैअतिशुद्धसीतहिंआनियोनिजधाम।अवलोकिपावकअंक ज्योंरविअंकपंकजदाम ॥ कयहिंभाँतिताहिनिकारिहौअपवाद वादिबखानि । शिवब्रह्मधर्मसमेतश्रीपितुसाखिबोल्यहुआनि॥ ॥ ३३ ॥ यमनादिकेअपवादक्योंद्विजछोडिहैकपिलाहि । बिरहीनकोदुखदेतक्योंहरडारिचन्द्रकलाहि ॥यहहैअसत्यजोहोइगोअपवादसत्यसुनाथ। प्रभुछोंडिशुद्धसुधानपीवहुआपनेविषहाथ ॥ ३४ ॥ दोहा ॥ प्रियपावनिप्रियवादिनी, पतिव्रता अतिशुद्ध ॥जगकोगुरुअरुगुर्बिणी, छाँडतवेदविरुद्ध ॥३५॥ वेमातावैसेपिता, तुमसोंमैयापाइ ॥ भरतभयेअपवादको, भाजनभूतलआइ ॥ ३६ ॥

टी०-॥ ३० ॥ पाखंडी ( नास्तिक )॥ ३१ ॥ अपवाद ( निंदासमताको ) लक्षण पचीसवें प्रकाशमें कह्यो है ॥ ३२ ॥ दाम ( जेवरी ) वादि ( वृथा ) ॥ ३३ ॥ यह जो ब्रह्मादिकनकी साक्षी है सोई जो असत्यहै तो हे नाथ ! रजककृत यह अपवाद कैसे सत्य ह्वै है इत्यर्थः ॥ सुधा सम ब्रह्मादिकनकी साक्षीहै विषसम रजकको अपवादहै ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

मू०-राम-हरिलीलाछन्द ॥ साचीकहीभरतबातसबसुजान । सीतासदापरमशुद्धकृपानिधान ॥ मेरीकछूअबहिंइच्छयहैसोहेरि । मोकोंहतौबहुरिबातकहौजोफेरि ॥३७॥ लक्ष्मण-दोधकछन्द ॥ दूषतजैनसदाशुभगंगा । छोडहुगेबहुतुंग तरंगा ॥ मायहिनिन्दतहैसबयोगी । क्योंतजिहैंभवभूपतिभोगी ॥ ३८ ॥ ग्यारसिनिन्दतहैमठधारी ॥ भावतिहैहरिभक्तनि भारी ॥ निन्दतहैतवनामनिबामी । काकहियेतुमअन्तर्यामी ॥३९॥ दोहा ॥ तुलसीकोमानतप्रिया, गौतमतियअतिअज्ञ । सीताकोछोडनकहौ, कैसेकैसर्वज्ञ ॥ ४० ॥ शत्रुघ्न-रूपमाला छन्द ॥ स्वमहूनहिंछोडियेतियगुर्विणीपलदोइ । छोडियोत

बशुद्धसीताहिंगर्भसोचनहोइ ॥ पुत्रहोइकिपुत्रिकायहबातजा-
निनजाइ । लोकलोकनमेंअलोकनलीजियेरघुराइ ॥ ४१ ॥
दोहा ॥ रामचन्द्रजगचन्द्रतुम, फलदलफूलसमेत ॥ सी-
तायाबनपद्मिनी, न्यायनहींदुखदेत ॥ ४२ ॥

टी०-फेरि कहे पलटिकै ॥ ३७ ॥ जैन ( नास्तिक ) ॥ ३८ ॥ ग्यारसि
( एकादशी ) वामी ( वाममार्गी ) ॥ ३९ ॥ ४० ॥ अलोक ( निंदा ) ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

मू०-घरघरप्रतिसबजगसुखीरामतुम्हारेराज ॥ अपनेहिघर
करतकतहोशोकअशोकसमाज ॥ ४३ ॥ राम-तोटकछन्द ॥
तुम बालकहौबहुधासबमैं । प्रतिउत्तरदेहुनफेरिहमैं ॥ जोक-
हैंहमबात सोजाइकरौ । मनमध्यनऔरविचारधरौ ॥ ४४ ॥
दोहा-और होइतौजानिजै, प्रभुसोंकहाबसाइ ॥ यहविचारि-
कैशत्रुहा, भरत उठेअकुलाइ ॥ ४५ ॥ राम-दोधकछन्द ॥
सीतहिलैअबसत्वरजैये । राखिमहाबनमेंपुनिऐये ॥ लक्ष्मण-
जोफिरिउत्तरदैहौ ॥ शासनभंगकोपातकपैहौ ॥४६॥ लक्ष्म-
णलैवनसीताहिंधाये । स्थावरजंगमहूदुखपाये ॥ गंगहिंदेखि-
कह्योयहसीता । श्रीरघुनायककीजनगीता ॥ ४७ ॥

टी०-अशोक जो आनंदहै ताके समाज कहे समूहमें ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ जानिजै
अर्थ दोष अदोषको निर्णय समुझिये ॥ ४५ ॥ शासन ( आज्ञा ) राजाको
आज्ञाभंग वधके सम होतहै यथा । माधवानल नाटके ॥ "आज्ञाभंगोनरेंद्राणां
विप्राणांमानखंडनम् । पृथक्शय्यावरस्त्रीणामशस्त्रवधउच्यते" ॥ ४६ ॥ सीताको
लैकै लक्ष्मण वनहूंको गये तहांपर्यंत कहूं कौशल्या वशिष्ठादिके वचन नहीं हैं
सो ऋष्यशृंग ऋषिके यज्ञ रह्यो तहाँ कौशल्यादि माता औ अरुंधती सहित
वशिष्ठ सब निमंत्रणमें गये रहैं यह कथा उत्तर रामचरित्र नाटकमें लिख्योहै सो
जानो ॥ ४७ ॥

मू०—पारभयेजबहींजनदोऊ। भीमबनीजनजन्तुनकोऊ॥ निर्ज्जलनिर्ज्जनकाननदेख्यो। भूतपिशाचनकोवरलेख्यो॥ ॥ ४८ ॥ सीताजू-नगस्वरूपिणीछंद॥ सुनोंनज्ञानकारिका॥ शुकीपढ़ैंनसारिका॥ नहोमधूमदेखिये। सुगन्धबन्धुलेखिये ॥ ४९ ॥ सुनोंनवेदकीगिरा। नबुद्धिहोतिहैथिरा॥ ऋपीन कीकुटीकहाँ। पतिव्रताबसैंजहाँ॥ ५० ॥ मिलैनकोउएककहूं। नआवतेनजातहूं॥ चलेहमैंकहाँलिये। ड्यरातिहैमहाहिये॥ ॥ ५१ ॥ दोहा॥ सुनिसुनिलक्ष्मणभीतअति, सीताजूकेबैन॥ उत्तरमुखआयेनहीं, जलभरिआयेनैन॥ ५२ ॥ नाराच-छन्द॥ विलोकिलक्ष्मणैभई विदेहजाविदेहसी। गिरीअचेत-ह्वैमनोघनैबनैतडीतसी॥करीजोछाँहएकहातएकबातवाससों। सिंच्योशरीरबीरनैननीरहींप्रकाशसों॥ ५३ ॥

टी०—जन कहे मनुष्य जंतु कहे जीव अर्थ मनुष्य जीव केवल वनजीवही देखि परतहैं इतिभावार्थः॥ ४८ ॥ सुगन्धको बंधु कहे हित अर्थ सुगन्धयुक्त होम धूम नहीं देखियत अथवा सुगन्ध बंधु कहे दुर्गंध कहूं सुगंधबंध पाठहै तहां अर्थ सुगन्धकी बंध कहे बन्धनहै यामें ऐसो होमधुम नहीं देखियत ॥ ४९ ॥ ५० ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ मानों घनैवनै, कहे घन वनको देखि तडित जो बिजुरीहै सोई बसी कहे डरीहै सो डरिकै अचेत ह्वै गिरिपरी है इत्यर्थः॥ कहूं घने घने तडी त्रसी पाठहै अर्थ मानों घने जे घन मेघ हैं॥ ५३ ॥

मू०—रूपमालाछंद॥ रामकीजपसिद्धिसीसियकोचलेवन छांडि। छांहएकफनीकरीफनदीहमालनिमांडि॥ वालमीकि विलोकियोवनदेवताजनुजानि। कल्पवृक्षलताकिधौंदिविते गिरीभुवआनि॥ ५४ ॥ सींचिमंत्रसजीवजीवनजीउठीतेहि काल। पूंछियोमुनिकौनकीदुहिताबहूअरुबाल॥ सीताजू॥ हौंसुतामिथिलेशकीदशरत्थपुत्रकलत्र। कौनदोपतजीनजान

तिकौनआपुनअत्र॥५५॥ मुनि ॥ पुत्रिकेसुनि मोहिंजानहिवा-लमीकिद्विजाति । सर्वथामिथिलेशकोगुरुसर्वदाशुभभाँति ॥ होहिंगेसुतद्वैसुधीपगुधारियेममओक । रामचन्द्रक्षितीशकेसुत जानिहैतिहुँलोक ॥ ५६ ॥ सर्वथागुणिशुद्धसीतहिलैगयेमुनि राइ । आपनीतपसानकीशुभसिद्धिसीसुखपाइ ॥ पुत्रद्वैभयेए-कश्रीकुशदूसरोलवजानि । जातकर्महिआदिदैकियवेदभेदब-खानि ॥ ५७ ॥ दोहा ॥ वेदपढ़ायोप्रथमही, धनुर्वेदसविशेष । अस्त्रशस्त्रदीन्हेघने, दीन्हेमंत्रअशेष ॥ ५८ ॥

इतिश्रीमत्सकललोकलोचनचकोरचिन्तामणिश्रीरामचन्द्र-चंद्रिकायामिंद्रजिद्विरचितायांजानकीत्यागव-र्णनंनामत्रयस्त्रिंशःप्रकाशः ॥ ३३ ॥

टी०—तिनमें त्रसी कहे डेरानी तडी अचेत है्व गिरी है मेघ सम वन हैं विजुरी सम सीता है ॥ ५४ ॥ सजीवमंत्रसों जीवन जल सींच्यो तब सीताजी उठीं अत्र कहे या स्थानमें आपनो कौन दोष है जासों मोको तजी यह हौं नहीं जानति इत्यर्थः ॥ ५५ ॥ ओक कहे घर ॥ ५६ ॥ ५७ ॥ ५८ ॥

इति श्रीमज्जगज्जननीजनकजानकीजानकीजानिप्रसादाय जनजानकीप्रसाद-निर्मितायां रामभक्तिप्रकाशिकायां त्रयस्त्रिंशः प्रकाशः ॥ ३३ ॥

---

मू०—दोहा ॥ आयोश्वानफिरचादिको, चौंतीसयेंप्रकाश ॥ अरुसनाढ्यद्विजआगमन, लवणासुरकोनाश॥ १ ॥दोधकछंद॥ एकसमयहरिधर्मसभामें । बैठेहुतेनरदेवप्रभामें ॥ संगसबैनृपि राजविराजैं ॥ सोदरमंत्रिनमित्रनसाजैं ॥ २ ॥ कूकरएकफिरा-दिहिआयो । दुंदुभिधर्मदुवारबजायो ॥ बाजतहीउठिलक्ष्मण-धाये । श्वानहिंकारणबूझनआये॥ ३ ॥ कूकुरु ॥ काहुकेक्रोध विरोधनदेख्यो । रामकोराजतपोमयलेख्यो॥ तामहँमैंदुखदीख

पायो । रामहिंहौंसोनिवेदनआयो ॥४॥ लक्ष्मण ॥ धर्मसभा महँरामहिंजानो ॥ श्वानचलोनिजपीरबखानो ॥ श्वान ॥ हौं अबराजसभानहिंआऊं । आऊंतोकेशवशोभनपाऊं ॥ ५ ॥ दोहा ॥ देवअदेवनृदेवघर, पावनथलसुखदाइ । विनबोलेआनंदमति, कुत्सितजीवनजाइ ॥ ६ ॥

टी०–धर्मसभा (न्यायसभा) ॥ १ ॥ २ ॥३॥ निवेदन (कहन)॥४॥५॥६॥

मू०–दोधकछंद ॥ राजसभामहँश्वानबोलायो । रामहिंदेखत हीशिरनायो ॥ रामकह्योजोकछुदुखतेरे । श्वाननिशंककहो पुरमेरे ॥ ७ ॥ श्वान–तारकछंद ॥ तुमहौसर्वज्ञसदासुखदाई । अरुहौसबकोसमरूपसदाई ॥ जगसोवतहैजगतीपतिजागे । अपनेअपनेसबमारगलागे ॥ ८ ॥ नरदेवनपायँपरैपरजाको । निशिवासरहोइनरक्षकताको ॥ गुणदोषनकोजबहोइनदर्शी । तबहींनृपहोइनिरयपदपर्शी ॥ ९ ॥ दोहा ॥ निजस्वारथही सिद्धिद्विज, मोकोंकरयोप्रहार ॥ बिनअपराधअगाधमति, ताकोकहाविचार ॥ १० ॥ तारकछंद ॥ तबताकहँलेनतहीजनधाये । तबहींनगरीमहँतेगहिल्याये ॥ राम ॥ यहकूकरक्यों बिनदोषहिमारयो । अपनेजियत्रासकछूनविचारयो ॥ ११ ॥ ब्राह्मण–दोहा॥यहसोवतहोपंथमें,हौंभोजनकोजात ॥ मैंअकुलाइअगाधमति, याकोकीन्होंघात ॥१२॥राम–स्वागताछंद ॥ ब्रह्मब्रह्मऋषिराजबखानो । धर्मकर्मबहुधातुमजानो ॥ कौनदंडद्विजकोद्विजदीजै ॥ चित्तचेतिकहियेसोइकीजै ॥ १३ ॥

टी०–पुर कहे (अयोध्या) ॥ ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥ १२ ॥ हे ब्रह्म ! ऋषिराज ! जो वेद वदैहै ताको मन हमसों बखानौ (कहौ) ॥ १३ ॥

मू०—कश्यप ॥ हैअदण्डचप्रभुवेदवसदाई । यन्तमुनियेर-घुराई ॥ ईशशीलअवयाकहँदीजै । चूकहीनअरिकोउनकीजै॥ ॥ १४ ॥ राम—तोमरछंद॥सुनिश्वानकहितूदंड । हमदेहिंयाहि अखंड ॥ कहिबाततूडरडारि॥जियमध्यआपुविचारि ॥१५॥ श्वान-दोहा ॥ मेरेभायोकरहुजो, रामचन्द्रहितमंडि । कीजै द्विजयहिमठपती, औरदंडसबछंडि ॥ १६ ॥ निशिपालिका छंद । पीतपहिराइपटबाँधिशिरसोंपटी । बोरिअनुरागअरुजो-रिबहुधा गटी ॥ पूजिपरिपायँमदुताहितबहींदयौ । मत्तगज-राजचढिविप्रमठकोगयो ॥१७॥ दोहा ॥ भयेरंकतेराजाद्विज, श्वानकीन करतार । भोगनलाग्यैभोगवै, दुंदुभिबाजतद्वार ॥ १८ ॥ सुंदरीछंद ॥ बृक्षतलेगसभामहँश्वानाहिं । जानत-नाहिंनयापरिमानहिं ॥ विप्रहितैंजोदईपदवीवह । हैयहनिग्रह कैधौंअनुग्रह ॥ १९ ॥ श्वान-दोधकछंद ॥ एककनोजहुतो-मठधारी।देवचतुर्भुजको अधिकारी॥मन्दिरकोउबडोजबआवै। अंगभलीरचनानिबनावै ॥ २० ॥ जादिनकेशवकोउनआवै। तादिनपालिकतेनउठावै ॥ भेटनिलैबहुधाधनकीनो । नित्य करैबहुभोगनवीनो ॥२१ ॥ एक दिनायकपाहुनआयो । भोजनतौबहुभांतिबनायो ॥ ताहिपरोसनकोपितुमेरो । बोलि लियेहितहौंसबकेरो ॥ २२ ॥ ताहितहांबहुभांतिपरोस्यो । केहूंकहूंनखमाहँरह्योस्यो ॥ ताहिपरोसिजहींवरआयो । रोव-तहौंहँसिकण्ठलगायो ॥ २३ ॥ चामरछन्द ॥ मोहिंमातुत-तदूधभातभोजकोदियो । बातसोंसिराइताततछीरअंगुलीछियो॥ ध्योद्रयोभष्योगयोअनेकनर्कवासभो । हौंभ्रम्योंअनेकयोनि-अवधआनिश्वानभो ॥ २४ ॥ दोहा ॥ ताकोथोरोदोषमैं,

